सिद्ध भगवान अरूपी है उनोंकी मूर्त्ति कैसें षणे इसवास्ते निराकारकी मूर्त्ति षणाणेवाले मूर्ख ठहरते हैं ( उ० ) हे मित्र जैनधर्मके सूत्रोंमें सिद्ध भगवानकी मूर्त्ति तीनलोकमे साश्वती विद्यमान है चारों फिरकै श्वेताम्बर १ दिगाम्बर २ बाईस टोले ३ भीषमपंथी ४ इसनातकों मानते हैं वैताढय चुलहिमवत मेरू मानुषोत्तर नदीश्वर रुचकद्वीप इत्यादि पहाडोपर जम्बूवृक्षादिपर सिद्धायतन ( जिनमंदिर ) जिनराजके सिद्धभगवानके मौजूद है अंब बतलावो हे मित्र सिद्धोंके तो शरीर हैं नही तथा रूपरंग है नहीं तो फेर असक्षा सिद्धभगवानकी मूर्तिया कैसें विराजमान है अब कहो मूर्ख कोण ठहरा उन साश्वती सिद्धोंकी मूर्त्तिकीही नकल भरतक्षेत्रोंके वासिंदे सिद्धपरमात्माके भक्त श्रावकलोक असाश्वती जिनप्रतिमा बनाते चले आये शाश्वती मूर्त्तिया है ये बात कबूल कियेबाद फेर मूर्त्तिबाबत तकरार करणा क्या अकल वरोंका काम है गुड खाणा और गुलगुलेका परेज करणा ( जबाब दुसरा ) तुमकों विचार करणा चाहिये चोवीस तीर्थंकर देहधारी होते है तो फेर देहधारीकी मुर्त्ति बणाणेवाले मुर्ख ठहरे या नहीं माननेवाले इस अवसर्प्पणी कालके तीसरे अरेके अंत श्रीऋषभ तीर्थंकरकेवलीकों प्रथम चक्रवर्त्ति श्रीभरतराजानें भगवानसे पूछा हे प्रभू इस अवसर्प्पणीमें कितने तीर्थंकर कितने उचे केसा रंग कोण २ लंछन धारी होंयगें तब ऋषभ प्रभूनें जेसा बतलाया उस मुजब अष्टापद ( केलास ) पहाडपर सिंह निषद्या प्रासाद ( मंदिर ) करवाके प्रभूके कहै मुजब कदलछन और वर्ण जैसी चोवीस तीर्थंकरोंकी मूर्त्ति स्थापन करी आवश्यक मूलसूत्रमें पाठ है (चत्तारि अठदस दोय वंदिया) एकेक दिसीमें

चार आठ दोय और दस ऐसे चारो दिसामे विराजमान किये इस मूलपाठकी निर्युक्ती करते श्रुतकेवलीनें सर्व बयान भरतराजाके मंदिर कराणेका दिया है चोरासी गच्छ तीर्थ करोंके चेले पडिकमणेमें देव-वदन तीसरा आवश्यक करते दोनों वखत कहते हैं तुमारे मतामलबी योंनें अपणी कल्पनाको धका लगते देख ये पाठ छोडदिया मनमाना पडिक्रमणा करणेलगे ( प्र० ) एक सका तुमारे लिखणेमें पैदा होती है के ऋषभतीर्थ करके विद्यमानमें तेनीस तीर्थ करके जीव ससारकी ८४ लाख योनीमें भटकते थे तो फिर उनोकी मूर्ति बणाकर वंदना पूजना करणेसें धर्म केसें सभवे वे २३ ही द्रव्य जिन है और हम तो भाव जिनके वदन स्तवनादिककों धर्म मानते हैं इसवास्ते हमारे पूर्जोनें ये बात मजूर न्यायसें नहीं कीहै ( उ० ) हे मित्र यही तो तुमारेमें जिनाज्ञाका विराधक पणा है, निक्षेपे चारोंही पूजनीक वदनीक है अनुयोंगद्वार सूत्रका पाठ हम आगे लिखेगें इससें सिद्ध होता है द्रव्यादिक तीनों निक्षेपें भावनिक्षेपे मुजब तीर्थकरोंके पूजनीक है द्रव्यविना नामस्थापना भाव एक भी निक्षेपा सिद्ध नहीं जिन २ जीवोंकों भगवतनें मुक्ति गामी बतला दिये सो सब पूजने योग्य है तेसठसलाका पुरुष आदीक, इसपर प्रत्यक्ष दृष्टांत है जेसें किसी मोतब्बर साहूकारकी लिखीभई मुदती हुडी सरकारी मोहर छापीकाग-दपर है और मुदत दिन ६१ की है तो परलायो मुदत पूरी होणेसें वोरकम मानीजायगी या बीचमें भी कोइ काम रुपयका निकाल सकती है तुमारे हिसाब तो उस हुडीकों मुदत पहोचणेसें पहली रदी कागद मानना चाहिये, इस न्यायमोहर छाप मूर्तीकी, ऋषभदेवकी

लिखी हुई, और उन जीवोंकी मुदत एसी हुंडीकों रकम नहीं माने नहीं सिकारै, एसा मूर्ख कोण होगा, खैर रहणे दो (जबाब दूसरा) जिस वखत ऋषभदेव स्वामी विचरते थे उनोंके साधू श्रावक आव श्यक कितना करते थे (प्र०) छव (उ०) उन छवोंका नाम कहो (प्र०) सामायक १ चउवीसत्थो २ वदना ३ पडिक्कमण ४ काउ-सग्गो ५ पचखाण ६ (उ०) चउवीसत्थो किसकू कहते हैं (प्र०) चउवीस भगवानकी स्तुति करणी लोगस्स उज्जोयगरे इत्यादिक (उ०) हे मित्र हियेका पडदा खुलाया नहीं तू तो कहता है २३ तीर्थंकर उस वखत द्रव्य निक्षेपेमें है हमारे गुरूनें न्यायसें छोडा है, ये तीसरा आवश्यक करते ऋषभदेवकी वखतमें २३ तीर्थंकरोंकी स्तुति मावी जिनोंकी करणी तेरे इनसाफसें सिद्ध होचूकी अगर दिलकी कसमसी फेर होय तो घोल इसवास्ते भरतराजाने भावी जिनेश्वरोंकी द्रव्य भावभक्ती करणेकू होणेवाले तीर्थंकरोंके बिंबवर्त्तमान तीर्थंकर ज्यू पू-जनेयोग्य भरवाये इसतरे सूत्रकी राह मुजब हमनें द्रव्यादिक चारों निक्षेपे वदन पूजनयोग्य बतलाये मगर तुम और तुमारे गुरू द्रव्य निक्षेपा तीर्थंकरका नहीं मानते तो बतलावो ऋषभदेवके साधू श्रावक चोवीसत्था करते थे या नहीं या पाचही आवश्यक करते थे आर ये लोगस्स किसने बणाया जरा विचारके जबाब देणा लारली २४ का मानोगे तो पचवीसत्था होजायगा २४ लारले २५ में ऋषभदेव इसवास्ते हे मित्र झूठकी दोड कहातक झूठा अदमी अपणी बात सच करणे तरला लेता है तुमारे गुरु न्यायवत होते तो निक्षेपा चारों एक सदस समझते मगर न्यायका जाणपणा कहां है (प्र०) हम-

लोक सूत्र मानते हैं लेकिन् निर्युक्ति नहीं मानते ( उ० ) हे मित्र सूत्रोंमें निर्युक्ती मांनना लिखा है जो तू निर्युक्ती टीका वगेरे पचागी नहीं मानेगा तब तो ३२ सूत्रभी तेरा मानना सिद्ध नहीं होता देख ये गाथा अनुयोगद्वार सूत्र नदीसूत्र भगवती सूत्रकी है इसमें निर्युक्ती वगेरे पचागी माननी लिखी है ( गाथा ) सुत्तथो खलुपढमो बीओ नियुत्ती भीसिओ भणिओ तइयो निरवसेसो ए सविही होइ अणुयोगो १ ( अर्थ ) सु० खलु निश्चैसेती अर्थ यानें टीकाके साथ सूत्रका अनुयोग यानें व्याख्या न होता है ये प्रथम अनुयोग १ बी० यानें दूसरा अनुयोग निर्युक्तीकी मी० यानें मिलावटसें व्याख्यान होता है त० तीसरा अनुयोग नि० वाकी भाष्यचूर्णी आदिक समस्त उनोंकै सग होता ३ अर्थात् विना पचागी सूत्रका अनुयोग नहीं होता, अभी ६१ की सालमें, मारवाड जैतारण गांममें, वाईसटोला पूज श्रीलालजीका जुहारमलजी, भीषमपथी पूजडालचदजीका फोजमलजी, आपसमें चरचा करणे लगे थे, तब दोनोंने ४ मध्यस्थोंकों चरचाका सात नियम मजूर करकै स्थापन किया था, जबाब सवालमे ३२ सूत्रोंकी पचागी दोनोंकों कबूल होगी इत्यादिक, सो हे मित्र तुमारे मतका ये क्या ढंग है सो एक टोलेवाला एक जगे कबूल करै और दुसरी जगे क्या पलटजावै इस चरचाकी सम्मती २२ ही टोलोंकी तथा समस्त भीषमपथियोंकी थी जैतारणके पचोंनें जो जैनविष्णु तथा पडित मध्यस्थ बणेथे उनोंनें भेजा चरचाका सर्व अहवालका निज पत्र श्रीबीकानेरमें सेठ सावण सूखा श्रीपूनमचदजी पास मौजूद है ( जबाब दूसरा ) अमोलखऋष २२ टोला जैनतत्वनामक ग्रथ

अहम्मदाबादमें छपायके प्रसिद्ध करा है और आप छती शक्ती ४ वर्षे भये हेदराबाद सहरमे गृहस्थोंके भाडे लिये मकानमें ठहरे भये हैं उनोंनें लिखा है (गाथा) सुत्तगण हररइय तहेवपत्तेयबुद्धरइयच चउदस पूवी रइय अभिन्नदसपुव्विणारइय १ (अर्थ) सूत्रगण धरोका रचा कहलाता है तेसें प्रत्येक बुद्धोंका रचा भया तेसें चौदे पूर्वधरोका रचाभया तेसे दशपूर्व धारियोका रचा भया ये सब सूत्र कहलाते हैं तो हे मित्र जैसे लिखा है वैसे मजूर क्यों नहीं करते चौदे पूर्वधारी भद्रबाहूस्वामीकी रचीभई निर्युक्ती सूत्र है तो फेर उसमें लिखी बात कबूल क्यों नहीं करते इसीतरे ही ऊमास्वाती दस पूर्वधारीके रचे भये ५०० से ग्रथ है उसकों दिगाबर श्वेताम्बर दोनों मानते हैं उसमें हम प्रत्यक्ष लिखा दिखादेते हैं के जिनेश्वरका मदिर बणाणा मूर्तिकों श्रावगने अष्ट द्रव्यसे पूजणा जाई जूई मोगरा मालतीके ताजे फ़ूल चढाणा श्रावगोनें इस द्रव्य पूजासे श्रावक भावयुक्त एकाभवावतारी होता है तो तुम मूसे तो कहते जाते हो चौदे पूर्व्वधारीका वचन दश पूर्व्वधारीका वचन केवली भगवानतुल्य है इसवास्ते किसी कवीने ये मिसला कहा है (दोहा) कहते सो करते नहीं, मूकै बडे लबाड, काला मूडा होयगा, साईकै दरबार १ कहो इस अपेक्षा दुसराव्रत रहाया गया कभी तो कहते हो निर्युक्ती टीका पचागी हम मानते हैं और असलमें देखे तो पचागी तो दूर रही मगर मत कदाग्रहसें मूल सूत्रका पाठ माननेमें भी खलल पोहचाते हो सूत्रके तुल्य निर्युक्ती तुमारे ही कहणेसें सिद्ध है तो फेर एसा क्यों कहते हो निर्युक्ती टीका हम नहीं पूछते और २४ तीर्थंकरोंके चक्र-

वर्त्त बलदेव वासुदेवादिक घणे श्रावक भये किसनें मंदिर करवाया
एसा प्रश्न करते लज्या नहीं आती है तुमारे प्रश्नमें लिखा है भाष्य
भी हम नहीं पूछते तो तुम टव्वार्थ क्यों वाचतेहो टव्वार्थ भाषा है
या और कुछ तुमारे साधोंके तो पार्श्वचद्रसूरजीकी करी भई सूत्रोंकी
भाषाही गृहस्थोंको उलटा फिराणेके लिये आधार है और कहते सो
वखत कहते भाषा भी नहीं पूछते तुमको चाहिये सो टव्वार्थ कथा
सिझाया चरित्रानुवाद सब छोडके मूल सूत्र ही ३२ का पाठ मांनना
तुम लोकोंके लिये ठीक है लेकिन् इतना ज्ञान कहा है सो मूल पाठपर
सूत्रोंका सब अर्थकरसको इस टव्वार्थके होणेसें ही तुमारे मतकी
नींमलगी नही तो तुमारे साध किसीतरे भी सूत्र २ का नाम भी नही
लेसकते फेर तुमनें कहा एक लाख गुण सठहजार श्रावक महावीर
स्वामीके भये उनमेंसें किस २ नें मंदिर करवाया जवाबमें मालम
होय उन सब श्रावकोंका जन्मसें लेकर मरण पर्यंत सब चरित्र किस
सूत्रमें हैं जिस ग्रथमें या सूत्रमें जन्मचरित्र उन लोकोंका है उसहीमें
जिस किसी श्रावकनें मंदिर करवाया उसका दाखला है वग्गुर श्रावक
पार्श्वनाथके सासनका उसनें मल्लिनाथ भगवानके मंदिरका जीर्णोद्धार
कराकर मूर्त्तिकी त्रिकाल द्रव्यभाव पूजा करता था जब महावीर प्रभू
छद्मस्थपणे विचरते थे ये अधिकार आवश्यक निर्युक्तिमें है उपाशक
दशा सूत्रके दस श्रावकोंका अधिकारकी नूंद समवायग सूत्र तथा
नंदीसूत्रमें लिखी है उहा दस श्रावकोंका दस चैत्य लिखा है फेर
महानिशीत सूत्रके चोथे अध्ययनमें श्रावकोंको लिखा है दान
तप भावना आराधनासे जो फलकी प्राप्ति होय वैसा अधिक

मदिरोंसें पृथ्वीकों सर्व जगे कराकर सुशोभित करणेवाला श्रावक थारमें देवलोक जाणेका पुण्य उपार्जन करकै जावै तुमारा प्रश्न है मदिर कराणेकी विधि किस सूत्रमें लिखी है सो हे मित्र जिनमदिर कराणेकी विधि विद्या वियाप्रवाद दशमें पूर्व्वमें गणधर देवजी रचते भये उसके आधारपर वास्तुक शास्त्र हरिभद्राचार्यनें रचा है कारण पूर्व्व तो विछेद होगये परपरा आगम मौजूदसैं सोमपुरे शिलावटे शिल्पशास्त्रमें जिन मदिर चार मडपका शिखरबद्ध बणाते हैं ब्राह्मणोंके रचे शास्त्र शिल्पमें लिखा है ब्रह्माका मदिर चार मडपका शिखरबद्ध बणाणा सो सब विधि लिखी है धनजय कोसमें समवसरणमें बैठ देशना चार मुखसें देणेवाले ऋषभदेव तीर्थंकरका नाम ब्रह्मा लिखा है जैनधर्ममें चवदेसें वर्षका बणाभया जिनमदिर कराणेकी विधिका शास्त्र मौजूद है चाहे तो आखोंके गोचर करलो बिना ग्रथ अगलोंके आधार विगर दुनियाकी कोई कारीगरी नहीं फेर तो गुरु परपरा प्रवाहसें एकसें सीखके दुसरा बणाता है जादा ग्रथ मदिर मकानादि बणाणेका शास्त्र राजा चद्रगुप्तके जमानेमें भया जो सिकदर इरानका बादसा उसनें अपणे अहलकारोंकों भेजके हिंदमेंसें सब कारीगरीके शास्त्र हासिल किया वो ईरानसें रोममें रोमसें यूरोपमें चलेगये यूरोपनें सीखके इजनेयरी पीछी फेर हिंदमें चलाई अगरेजी इतिहास पढणे वालोंसें पूछके निश्चे करलो इस बातको २२ सें वर्ष होगया ( जबाब दूसरा ) श्री आवश्यक सूत्रकी बडी टीकामें श्रीहरिभद्राचार्य तेसें श्री आदिनाथ दिगाबर पुराणमें श्रीसमत भद्राचार्य एसा लिखते हैं श्रीऋषभदेव गृहस्थावासमें रहे भये तीन ज्ञाननिर्मल बलसें दुनियाकूं

बहोत्तर कला सिखाई जिसमें धर्म १ अर्थ २ और काम तीनों आगयी बहोत्तर कलाके ग्रथ भगवान खुदने रचे सो दुनियां करते चली आई केवल ज्ञान पायके भी सर्व जगतका स्वरूप कला विज्ञान प्रकाशन अर्थसें करा तब गणधरोंने द्वादशांगी रची उसमें चवदे पूर्वमें ये विद्या सर्व आगई उसके आधारपर आचार्योने सूत्र ग्रथ सक्षेपसें लिखे अब कहो मदिर कराणेकी विधिका जादा क्या प्रमाण तुमे चहियै मदिर चिणना तो हमकू आता नहीं और आपकू सीखणेकी विधि चहिये तो सोमपुरे शिलावटोंकी कदमपोसी करो सो सब विधिसी खादेंगे भरत चक्रवर्त्तिने केलाश पहाडपर जिनमदिर करवाया खुद भगवान ऋषभ मौजूद थे मना क्यों नहीं करदिया के धर्मके वास्ते मदिर कराणेसें हिंसा होती है केलास पहाडपर मदिर है इस बातकी सबूती ढूढकोंका गुरू केसवराय लोंकाजती ढालसागर गायनरूप रामायण बणाई उसकू सब ढूढिये बाचके गृहस्थोंको सुणाते हैं उसमें लिखा है रावण तथा मदोदरी अष्टापद तीर्थकी यात्रा करणे आये पुष्पकविमानमें बैठके मंदोदरी जिनमदिरमे नाटक करणे लगी रावण वीण बजाणे लगा अकस्मात् वीणाकी तात १ तूटी तब रावणनें विचारा नाट कस्यात् भंग न होजावे क्योंके मदोदरीके भाव अतीव जिनभक्तीमे लीन है सो मतना भग होजावे तब लघुलाघवी विद्यासें हाथकी रगनि कालके वीणाकू सजकरदी ताल तूटनें नहीं पाई तब रावण अरिहत पदकी भक्ति आराधना करतेही तीर्थंकर गोत्र कर्मबंधा एसा लिखा है ये ढालसागर त्रेसठशलाका पुरुष चरित्र हेमाचार्यनें बणाया उसके आधार बणा है ये केसवरायजी लोंकापरमतका डर रखणेवाला था

यद्यपि उसका गच्छ लोंका था मगर एक अक्षरका भी एर फेर परमार्थमें नहीं घटाया और तुमलोक बाचते हो तब इस परमार्थकू क्यों छिपाते हो तुम कहोगे हम ये बात नहीं मानते तो बतलावो ये मदिरके मक्तीकी बात इसमें झूठी है बाकी रामायण सब सच्ची है तुमकों कोण कहगया या तुमकों कोई अतिशय ज्ञान है सो ये बात झूठी औरबाकी सच्ची तुमें दरसगई देखो प्रत्यक्ष तुमारा श्रीजिनप्रतिमाके सग द्वेषबुद्धि यातो सभी रामायण नहीं मानते तो कोई हरज नहीं था खैर तुमतो फकत इस बातकू नहीं बाचते या कुछ अडग बडग ग्रहस्थकों समझाय आगे चलाते हो मगर कद्दर बेई मान भीषमके- पड पोते चेले जीतमलनें तो ये सब अधिकारही डालसागर रामायण- मेंसे निकाल दिया ये ग्रथ कर्त्ताकी प्रत्यक्ष चोरी करकै तीसराव्रत खोदिया विनामालककी इजाजतविगर साधू किसीके मकानमें जाके बैठे नहीं ये बात सब जैनसाधू पालते हैं तो केसवरायजी लोंकेकी बिना इज्ञाजत मदिर प्रतिमाका अधिकार निकाल दुसरा परमार्थ डाल देणेसें चोरीभई या नहीं जैसें कोई साहूकार हिसाबका पना वहीमेंसें निकालके किसी सकसका हिसाब ऐर फेर करै और साबित होजाय तो कहो बुद्धिवानों सरकार उसें चोरीकी सजा देवे या नहीं यानें बराबर देवै तो सबूती जीतमलके सवालोंसेंही होचूकी है अतकी ढालमें लिखा है सावद्य २ काढ दियो छै निरवद्य दियो छै घालजी देखो बुद्धिमानो ये काम करणेवालेकों वे कूपलोक, साधू मानते हैं और एसे कै वचनोंपर प्रतीति करते हैं इस जीतमलनें बहोत सूत्रोंके टब्बार्थपर अपणे कल्पितमतके अर्थोंको घमेड दिया है पार्श्वचदसूरिकी

चोरी करी है इति । इसी तरेही रामायणमें लिखा है रावण शातिनाथ प्रभूके मदिरमें लकामे बहुरूपणी विद्या साधी है सो भी तुमलोक छिपाते हो अब तुम जरा निरापेक्षी होकर विचारते नहीं सूत्रप्रकरण चरित्रोंमें जगे २ मंदिरोंके दाखले हैं तो फिर क्या समझके पूछते हो किसी श्रावकनें मदिर कराया होय तो बतलाओ लाखों क्रोडों बलके ऋषभदेवके बखतकी असख्या वर्षकी मूर्तिया जिनराजकी विद्यमान है भरतराजाके अगूठीके माणककी बणी मूर्तिमाणक स्वामीनामकी देवाधिष्ठित पणेसें तेलग देश कुलपाक गाम दक्षण हेदराबाद पास मोजूद है केसरियानाथ उदयपुर अतरीक जी दक्षणशिवपुर सखेश्वरापार्श्वनाथ गुजरात अब तुम बतलावो ये मदिरमूर्त्ति या श्रावकोंनें नहीं बणाई तो और किसने बणवाये होंगें हाये तुम कहोके हमारा मत उस बखत नहीं था नहीं तो मदिर नहीं बणने पाते द्वेषबुद्धिसें तुमारा विवेक नष्ट होगया है सो प्रत्यक्ष विद्यमान पदार्थ हाजर रहते फेर पूछते हो किसी श्रावकने मदिर बनाया होय तो बताओ ( प्र० ) अच्छा टीका निर्युक्ती वगेरे पचागीसें तथा चरित्र प्रकीर्णोंसें मदिरमूर्तिया तो आपने सिद्धकरी मगर हमारे मतमें मानेभये ३२ सूत्रोंमें भीं कहां ईमूर्ति मदिरका दाखला है ( उ० ) जो कुछ मेनें देखा है सो थोडासा बताता हू छठा अग ज्ञातासूत्रमें द्रोपदीके अधिकारमें एसा लिखा है (तएणसे दो वईराय वरकन्ना जेणे वजिण हरे तेणेवउवा गच्छई जिनपडिमाण आलो ए पणाम करेई लोमहस्थेण परागुसई) इत्यादिक सूर्याभ देवताकी तरे सतरे भेदे द्रव्यपूजा और भावपूजामें नमोत्थुण पढा है ये जिनमदिर किसी श्रावकनें कराया भया था तब ही तो द्रोपदी

पूजा करणेकू चलाकर गई धन्य है द्रोपदीकी सम्यक्तकी निश्चलता सो एसे विवाहकी धूमधाममें भी जिनभक्ती नहीं भूली और भगवानसें यही अरज करी बुद्धाण बोहियाण याने आप बोध बीज केवल ज्ञान पाया और मुझें दो मुत्ताण मोयगाण यानें आप कर्मोंसें छूटे मुझें छुडावो इत्यादिक स्तवना सम्यक्त निगर केसें करसक्ती थी इत्यादिक, उवाई सूत्रमें चंपानगरीके वर्णनमें महोल्ले २ में जिनमंदिर लिखा है श्रावकोंनें नहीं कराया था तो किसनें कराया था २ तेसें ही विवहार सूत्रमें साधूकू जिनप्रतिमाके सामने कारण योग आलोयण लेणा लिखा है श्रावग जिनमूर्त्तिमंदिर नहीं करावे तो आलोयणकी वखत जिनप्रतिमा कहांसें आवे ३ भगवती सूत्रमें चमरेंद्रके अधिकारमें तीन सरणा लिखा अरिहंतका सरण १ अरिहंतके चैत्य ( याने मूर्त्ति ) का शरण २ और भावित आत्मा साधूका सरण ३ इस मुजब थोडेसें तुमारे माने भये सूत्रके मूलपाठसे मंदिर मूर्त्तियोंके दाखले सिद्धकर दिखाये हैं बुद्धिमान तो बानगी मात्र देखणेसे निसल्पपणे सब ढिगारकी परिक्षा कर सकता है जो इन २ सूत्रोंमें है तो बाकी सब ग्रथोंमें मंदिर मूर्त्तिके दाखले सब सच्चे हैं श्रावकोंके अधिकारमें जगे २ ( न्हाया कयबलिकम्मा ) एसा पाठ है यानें स्नानकर देवपूजा करै श्रावग यक्षनागादिक अन्यदेव पूजै नहीं भगवतीमें तुंगियानगरीके श्रावकोंके वर्णनमें प्रगट लिखा है और सुयगडांग सूत्रमें लिखा नाग भूत यक्षादिक १३ तेरे किसमके देवोंकी प्रतिमा पूजणेसें मिथ्यात्वीपणा होय बोध बीज नास होय इसवास्ते श्रावगलोगोंके तो अरिहंतकी मूर्त्तिहीकी पूजा कय बलिकम्माके पाठका अर्थ सिद्ध होता है बुद्धिसें विचारो

पक्षपातीको सूझे नहीं, देखो हम तुमें इनसाफसें कहते है ग्रथ तुमको वोस्यात् नहीं मानना चहियै जो जिनमदिर जिनराजकी द्रव्य पूजाका अफड विना प्रमाण अगले शास्त्रके विना तुमारा मत निकले वाद वणाया होय तो मत मानो, लेकिन् जब ओर अगले ग्रथोंके प्रमाणसें वनाया होय तो वो शास्त्रकू नया नहीं समझणा वो भी मानना चाहियै, तुम विचारो पद्म चरित्र १७ सो वर्षका लिखा भया मौजूद है उसके अनुसार हैमचार्यने रामायण वनाई तो विचारो विना तीर्थंकर गणधरोंके विना दुसरा कोण तेसठ शलाका पुरुषोंका जीवन चरित्र कह सकता था और पद्म चरित्र रचणेवाले सबध कहासें लाये, जब तीर्थंकरोंनें कहा आचार्योंने रचा तो राम रावणने जिनमदिरमें भक्ती करी वो नहीं मानना इससें तीर्थंकरकी आणा भगका दोष लगाया नहीं, जरा विचारके देखो, दुसरा प्रमाण एसा है, दो हजार वर्षके करीब निकली पूर्व धारियोंके वखतमें जो दिगावर साखा उनोंके रामायणमें भी इसी मुजब जिन सेनाचार्य लिखते हैं, तो हे मित्र कहो बुद्धिवान तेरीमानें जुबानकी दलीलया दो हजार वर्षके ग्रथकी, अनेक प्रमाणोंसें तेरा पक्ष झुठा है, तुम हम दोनों सरासर प्रत्यक्ष देख रहे हैं बीकानेरके श्री चिंतामण स्वामीके मदिरके भडारमै २४ से वर्षतककी मूर्ति कायम है, तुमारे मतका जब बीजभी नहीं था तब भाडासाहने भाडासर नामका मदिर कराया जिसका शिलालेख प्रतिष्ठा भये समेंका शिखरमें लगा है जिसमें विक्रम सवत् १४३२ का लिखा है इसीतरे प्राचीन सूत्र सिद्धातोंमें मदिर मूर्त्तियोंका लेख हाजर है, मग्न रहा दृष्टि राग सम्यक्त मोहनीका उदय सो जाणभी अजाण होकर

वरताव और कुयुक्तियें उठाणी, हे मित्र साधु मुनिराज श्री आत्मारामजीनें तत्वनिर्णयप्रासाद ग्रथमे केसा २ प्रमाण जिन मदिरमूर्त्ति जैनशास्त्र प्राकृत व्याकरणादिककी जैन धर्मकी पुराणीसवूती लिखी है सो सब बुद्धिमान अंगरेजोंको मिली और अंग्रेजोंनें प्रत्यक्ष देखके लिखा सो है, तुमकों जरूर हो तो देख लेणा हम ग्रथ वढ जाणेके सबब नहीं लिखते है हे, मित्र तुमारे पास क्या प्रमाण है सो जैन धर्मवाले मूर्त्ति तथा मदिर जिनराजकी आगे नहीं मानतेथे कुछभी बता सकते हो, सो तो फकत रेवडीका नाम गुलसप्फा, बस जादा किसीनें शास्त्रका मजवूत मदिर मूर्त्तिका पूरावा दीयाके बस इतनाही कहते वण आता है के ये बात हम नहीं मानते पूजामें हिंसा है फकत जवानकी दलील सिवाय कुछभी नहीं, जेसे किसी धीठ मस्करेने कहा मेरे मुकावले सब पडित हार जाते हें, तब पडित लोक जमा भये, पडितोंनें पूछा तू कोन है, धीठनें कहा ईश्वर सर्वज्ञ जगत्का कर्त्ता हर्त्ता, पडितोंने उसके मनुष्य होणेकी सईकडों सावूती बताई मगर इसनें तो यही जवाब दिया में नहीं मानता, और इतना कहते रहा उघाडे मू मत बोलो हिंसा होती है, पडतोंनें कहा किसकी हिंसा होती है बोला वायू कायकी पंडत बोले बोलणेसे वायू कायमरे एसाभी किसी जगे लिखा है तो बोला उघाडे मू बोलणेसें सौधर्मेंद्रकी सावद्य भाषा होती है एसा भगोती सूतरकेत्ता है, तब पडित बोला देवताकी करणी पाप वावत तू मानता है धर्मकी वखत देवताकी करनी मानता है यानहीं, तो बोला नहीं, तब पडित बोले इतने धर्मी गृहस्थ २४ तीर्थंकरके मये उनोंको उघाडे मुख बोलणेसें सावद्य भाषा होय एसा भी

किसी जगे लिखा है तो बोला नहीं, तब पडित बोले हम तो भाई सौ धर्मेंद्र नहीं हैं, सो उघाडे मुख बोलणेसे हमारी सावद्य भाषा होय हम तो मनुष्य हैं, हम मनुष्योंके वास्ते तो कहाई उघाडे मुख बोलणेकी सावद्य भाषा वताई नहीं, सौधर्मेंद्रको एका भवावतारीभी । भगवाननें वता दिया है, तो क्या हमारीभी एसी स्थिती होगी एकके वास्ते जो हाकम हुकम देता है वो खास हुकम एक उसीके वास्तेही माना जाता है और एक हुकम आम प्रजाके वास्ते होता है तो वो हुकमकी तामील सबको वजाणी होती है इसवास्ते भगवतीका हुकम खास सौधर्मेंद्रके वास्ते न मालम सर्वज्ञनें कोई कारणसें फुर माया आम मनुष्योंके वास्ते नहीं दिखता, सौधर्मेंद्र अचिंत शक्तीवाला है क्रोडों अष्टापद सिंहकावलसेंभी अतुल वली है, और कोई पुरुष कोई कपडेका एक वडा गूदड मुखके बांध किसीकी निंद्या करे किसीकू चोर कहै किसी परमेश्वरके कहे सतुसाधकों झूठा वतलावे देवकों कुदेव कहैं साधूकों असाधू कहे किसीकू काणा अधा कहे मर्म उघाडे तो वो सावद्य भाषा होय या निरवद्य भाषा होय, इसीतरे जो मूके आडा हाथया वस्त्र न देवे और क्रोधजीतो अहकारजीतो इत्यादिकषायजीतनेका उपदेस दे जिनेश्वरकी साधुओंकी श्रुतज्ञानकी द्रव्य भावसें भक्ती करो पच महाव्रत दसयतीधर्म पालणेका उपदेश करे इत्यादिक दान शील तप भावनाका अधिकार कहै सो सावद्य भाषा तू मानता है या निरवद्य भाषा, अगर जो तू इन वातोंके उपदेश देतेकू सावद्य भाषा कहता है तो तेरे जैसा भारी कर्मा कोई दुसरा जीव नहीं कारण २४ ही तीर्थंकर समवसरणमें बैठ देशना देते हैं और मूके सामने वस्त्र

हाथ कुछभी नहीं देते जो जननक वाणी सुणीजतीहै तब बोला तुम लाख कहोमें एक नहीं मानता है, तब सब पंडित उसें महा धीठ मूर्ख जाण उठ गये, लोकोंनें धीठसें पूछा कोण जीता, धीठ बोला में, लोकोंनें पूछा केसें, धीठ बोला पंडतोंने लाख बात कही मगर मेनें एक न मानी लोक हसणे लगे, ये हाल तुमारे मतावलंबियोंका है, चाहे कैसा भी मजबूत प्रमाण कोई देता होय, मगर हम नहीं मानते, एपाही शब्द निकलता है, तुम लोक मोले अबुझ जीवोंके सामनें कहा करते हो हम ३२ मूल सूत्र विगर कुछभी नहीं मानते, मानते तो हजारो वातें हो जो की किसीमी सूत्रमें नहीं है, इहा लिखू तो ग्रंथ बढ जाय लेकिन् भव्य जीवोंके जाननेके लियें उसमेंकी एक बात लिखता हू, तुम लोक प्रभात पडिकमणमें सामायकमें सीमधर तीर्थंकरकी आज्ञा तथा गुणानुवाद करते हो, बतलावो सीमधर तीर्थंकर माहाविदेह पुंडरीकणी नगरीमें विराजते हैं विचरते हैं ये बात कोनसें सूत्रमें है, अढाइद्वीपमें वीस विहरमान तीर्थंकरोंका नाम ढूंढिये भीषमपंथी दोनों लेते हैं इनोंका नाम आपके माने भये किस सूत्रमें है, जो तुम कहते हो हम तो सूत्रसें मिलती बात मानते हैं, सूत्रोंमें इनोंका नाम निसाण नहीं है केसी तुमारी मिलती बात है इस तरेहो श्री आत्मारामजी सवेगी साधु समकित शल्योद्धारमें २४० बात तुम सूत्रमें नहीं लिखी भई मानकर बरताव करते हो, एसा सब लिखा है, तो फेर तुमकों एसे कहते लज्या नहीं आती, एसी २ बात ३२ सूत्रोंमें नहीं तो हम केसे करते हैं फकत वोकोंके वह काणेंकों सूत्रोंका नाम लेणा है, पजेमें गठे वाद जो हठ मूढ कहो सो सब तहत्त स्वामी, हम सनातन धर्मवाले ८४ गच्छ

नदी सूत्रमें लिखे भये जितने पयन्ने सुत्र ग्रथ मिले उसकी लिखी सब वात मानते हैं, तुमारा सवाल है मदिर करायगा सो पूजेगा, हेमित्र एकात निश्चय एसा नहीं है सो सभी श्रावग मदिर करवावे ही जेसें इस वखत मदिर मूर्त्ति माननेवाले सनातन जैन धर्मी अठारे लाख श्वेतावरी है छ लाख मदिर निखेधक हो गये हैं तो क्या १८ लाख सभी मदिर वणायगें तभी श्रावक होयगें एसा नहीं है कोई समर्थ करवावे वाकी सब प्राचीनोंकी कोई पूजा कोई दर्शन इत्यादि श्रद्धासें श्रावक धर्म चलाते हैं मगर तुमारी तेरकदरवणके जैन धर्मके उपदेशक तीर्थंकरके मूर्त्तिकी निंदा हीलना नहीं करते हैं (प्र०) महावीर प्रभूके श्रावकोंनें किसीनें मदिरका दर्शन तथा द्रव्य पूजा करी हो तो कोई प्रमाण वतलाणा चाहिये (उ०) हे मित्र महाकल्प सूत्रमे एसा लिखा है।

से०तिके हे भगवान त०तथारूप स०श्रमण मा०माहण
सूत्र] सेभयवं तहारूवं समणंवा माहणंवा
चे०जिनमदिर जावै ह०हा गौतम दि०दिन२प्रते निरतर जावै
चेइयघरेगच्छिज्जा हंता गोयमा दिणे२गच्छिज्जा
से०तिके हे भगवन् ज०जो दिन २ प्रति नहीं जावै
सेभयव जइदिणे २ न गाच्छिज्जा
त०तो प्रायश्चित्त होय ह०हा गौतम पा०प्रायश्चित्त
तओपायच्छित्तहविज्जा हंता गोयमा पायच्छित्तं
ह०होय से०तिको हे भगवन् क्या प्रायश्चित्त होय हे गोतम
सेभयव किं पायच्छित्तहविज्जा गोयमा

प० प्रमाद प्रत्यय कर　　त० तथारूप　　श्रमण　　माहण
**पमायपडुच　　तहारूवं　　समणवा　माहणंवा**
ज० जो जिन मदिरमें नहीं जावै　त० तो प्रायश्चित　छ० बेलेकादड
**जइजिणहरेनगच्छिज्जा　तओपायच्छित्त　छट्टंउवदं**
आवै　　अ० अथवा पचोलेकादड प्रायश्चित्त कहणा
**सेज्जा　अहवादुवालसम पायच्छित्तं उवदसेज्जा**
से० तिको हे भगवन्　　के० किसवास्ते जावै　　हे गौतम
**सेभयव　　केणठेणंगच्छिज्जा　　गोयमा**
ना० ज्ञान दर्शन चारित्र　र० रक्षाके अर्थ　ग० जावै　जे० जो
**नाणदंसण चरण　रक्खणठाए　गच्छिज्जा　जे**
कोई हे भगवन्　　स० श्रमणोपासक　　पो० पोषधसालामें
**केइभयव　　समणोवासया　　पोसहसालाए**
पौषधब्रह्मचारी　　जो० जो जिन मदिरमें नहीं जावै　त० तो
**पोसहबंभयारी　　जोजिणघरनगच्छिज्जा　　तओ**
प्रायश्चित्त होय　　ह० हा　गौतम　　पा० प्रायश्चित्त होय
**पायच्छित्तहविज्जा　हता　गोयमा　पायच्छित्तहविज्जा**
हा गौतम　ज० जैसा साधू तेसा　मा० कहणा　छ० बेला अथवा
**गोयमा　जहासाहूतहा　भाणियव्वा　छट्ट अहवा**
पचोलेका प्रायश्चित्त ह० होय　　　इ० एसामाहाकल्पसूत्रमें
**दुवालसमपायच्छित्तंहविज्जा　　इतिमाहाकप्पसुत्ते ॥**

अथ द्रव्यपूजा करनेवालोंका नाम पंचकल्पसूत्रमें
अथ द्रव्य पूजाका पंचकल्प सूत्रका पाठ
ते० तिणकाल ते० तिणसमयमें जा० यावत् तुंगियानाम नगरीमें
तेणं कालेणं तेणं समएणं जावतुंगियाएनयरीए
ब० बहोत श्रावक बसते हैं संख सतक
बहवेसमणोवासगापरिवसंति संखे १ सयगे २
सिलप्रवाल ऋषिदत्त द्रमक पुष्कली
सिलप्पवाले ३ रिसिदत्ते ४ दमगे ५ पोक्खली ६
निविष्ट भानुदत्त सुप्रतिष्ठ सोमिल
निविठे ७ भाणुदत्ते ८ सुपइठे ९ सोमिले १०
निरूपम आणंद कामदेवादिक
निरूपमे ११ आनद १२ कामदेवाइणो १३
जे०जिके दुसरे गामोंमें वसते हैं इ०धनवान तेजवान निस्त्रीने
जे अन्नत्थगामेपरिवसंति इड्ढादित्ताविच्छिन्ना
वि० घणा है पठनादन जा० लाध्या है अर्थ ग० ग्रहण किया है
विपुलबलवाहणा जायलद्धठा गहिअठा
अर्थ चा० चौदस आठम अमावस पूनमजिनकन्याणक निर्दिष्ट
चाउदसठ मुदिठ पुण्णमासिणीसु
प० प्रतिपूर्ण पोसहपालतायका नि०साधुकू निं०मापर्वीकू
पडिपुन्नं पोसहपालेमाणा निग्गथाणवा निग्गंथिणवा
फा० प्रासुक ए० गवेषनीक शुद्ध अ० अशनादिक पा० पाणी
फासुएणं एसणिज्जेणं असण पाण

खा० खावायोग्य सा०स्वादिन जा० यावत् पडिलाभताथकाविचरै
खाइमं साइमं जावपडिलाभेमाणाविहरति
जा० जिन मदिरके विषै जि० जिन प्रतिमाकू ति० तीनकाल
जावचेइयालेसु जिणपाडिमाण तिसंझं
ग० चदन पुष्प वस्त्रादिकेकर अ० पूजा करता थका यावत्
गंधपुप्फवत्थाएहिं अचणं कुणमाणा जाव
विचरै से० तिके किस अर्थे है पूज्य जिन प्रतिमा पूजै
विहरति सेकेणठेणंभंते जिनपडिमापूएई
गो० हे गौतम जिन प्रतिमा पूजै से० तिके सम्यक् दृष्टी
गोयमा जिणपडिमाणपूएई सेसम्मदिठी
अ० दुसरे फेर मिथ्यादृष्टी मि० मिथ्यादृष्टीकै नो०नहीं ज्ञान
अण्णेपुणमिछदिठी मिछदिठियस्स नोनाण
नो० नहीं चारित्र नो० नहीं मोक्ष स० सम्यक् दृष्टीकै
नोचरणं नोमोक्खोत्ति सम्मदिठीअस्स
ज्ञान चारित्र और मोक्ष है से० तिके इस अर्थे गौतम
नाणं चरण मोक्खोत्ति सेतेणठेणं गोयमा
चे० जिन मदिरमें जिन प्रतिमाकू चदन पुष्प वस्त्रादि
चेइयालेसु जिणपडिमाणं गंधपुप्फवत्थाए
कैकर पूजा करणी इ० एसा पचकल्प सूत्रमे लिखा है।
हिंपूआकायव्वा इति पचकप्पसुत्ते ॥

हे मित्र तेरा प्रश्न सब इस जगे खतम हो चूका ये सुन लोपकनें जिन प्रतिमासें द्वेष कर छोड दिया अब तुमारे माने भये ३२ सूत्रमेंसें

ग्रंथ नाम सूत्रका है सो सूत्रके तुल्य मानना चाहिये, प्रमाणीक आचार्योंके रचे भये ग्रथ कहो चाहे सूत्र कहो सो सूत्र पाठ लिखते हैं ( सूत्र ) अनुयोगद्वारमें दस नाम ग्रथका है सो देखो ( सुअ १ सुत्त २ गथ ३ सिद्धत ४ सासण ५ आणत्ति ६ वयण ७ उवएस ८ पन्नवण ९ आगमेय १० इति (अर्थ) श्रुत १ सूत्र २ ग्रथ ३ सिद्धात ४ सासण ५ आज्ञा ६ वचन ७ उपदेश ८ प्रज्ञापन ९ आगम १० एसे दस नाम ग्रथके हैं, तुम सूत्र २ क्या पुकारते हो तीर्थंकर गणधर माहाराज तो सूत्र और ग्रथकू एक फुरमाते हैं इस उपरात सूत्रका पाठ न मानो तुमारा इकतियार है फेर श्रीअनुयोगद्वार सूत्रमें चारों निक्षेपोंकों सत्य लिखा है ( सूत्र ) नामसचे १ ठवण सचे २ दव्वसचे ३ भावसचे ४ (अर्थ) नामसत्य १ थापनासत्य २ द्रव्यसत्य ३ भावसत्य ४ अब तुम विचार करो जेसा भाव यानें गुण सत्य है वेसाही थापना सत्य है गुण और गुणीका सबध है जिसके गुण अछे उसके नाम थापना द्रव्य सब अच्छे लेकिन् तुमारा मत तो एकात भाव याने गुणकों सत्य मानता है तो फिर नाम क्यों तीर्थंकरोंका लेते हो इस चारों निक्षेपोंका समवाय सबध है एक विगर एक नहीं ठहरता अगर तुमारे गुरु योगी नाम धराते हैं तो ध्यानभी करते होंगें तो हम निरापेक्षी होकर तुमारेसें पूछते हैं हमारे कोई जिन प्रतिमा पूजाणेका पक्ष नहीं है तुम लोक प्रतिमा पूजो तो तीर्थंकर सिद्धकी भक्ती करणेसें सम्यक्त तुमारा साफ होगा नहीं पूजो तो हमारी क्या हानी है मगर हमनें हजारो ग्रथ सूत्र देखा है और जोगाभ्यासका भी कुछ नमना देखा है और जाणता हू इसवास्ते तुमसें ५८

है तुमारे साधोंसें पूछो तो पिंडस्थ १ पदस्थ २ रूपस्थ ३ रूपातीत ४ इसका क्या स्वरूप हैं जब इन चारोंका स्वरूप समझा देवे और जिन प्रतिमाका ध्यान आ जावे तो हमारा लिखणा सब सत्य समझणा अगर तेरे साध इन चारोंका स्वरूपही नहीं जाणतें हैं तब तो योगी नही जोग स्वरूपके जाणकार नहीं फक्त भेप उपजीवी याने भेपधार पेट भरणेवाले है इन चारोंका स्वरूप जो जाणें और ध्यावै सो कर्म खपाय १ भव दो भव आखर ७।८ भवसें मुक्ति जायगें इस चारोंके अतर्गत जरूर २ जेन योगी जिन प्रतिमाका ध्यान करते हैं, ये धर्म ध्यान १ शुक्ल ध्यानका अभ्यतरी स्वरूप है ( प्र० ) जिन प्रतिमाकों जन नमस्कार जिनराज समझके करतें हो तब नमस्कार तो मूर्त्तिकू होता है सिद्ध परमेश्वर तो मूर्त्तीसें अलग ठहरे और सिद्ध परमेश्वरकू नमस्कार करोगे तब मूर्त्ति अलग ठहरी (उ०) हे मित्र हम तो जिनराजकी मूर्त्तिमें जिनराजका भाव रखके नमस्कार करते हैं श्री तीर्थंकर गणधर देवजीके आज्ञा मुजब क्योंकै सिद्धोंकी जहा मूर्त्ति विराजमान है उस जगेकों सूत्रोंमें सिद्धायतन यानें सिद्धोंका घर फुरमाया है मगर मूर्त्ति घर नहीं फरमाया है इतना विनय रक्खा है और तुमारे मतमें केई अभव्वियोंसें सुणा है मूर्त्तिकू पत्थर भाठा अजीव पुद्गल इत्यादि लञ्ज कहते हैं, श्रीरायपसेणी सूत्रमें जीवाभिगम सूत्रमें सूर्याभ देवताके तथा विजय देवताके अधिकारमें द्रव्य पूजा करती वखत एसा पाठ है ( धूव दाऊण जिन वराण ) यानें धूप उखेवता है जिनवरकू अब जो तुम आत्मगवेपी होकर सूत्रोंका लिखा यथार्थ मानते हो तो विचार करणा चाहिये जिन प्रतिमाकू गणधर

देवजीने जिनवर लिखा है या नहीं तीर्थंकर गणधर देवजी तो जिन प्रतिमाकू जिनवरही समझते हैं इसवास्ते हम तो आज्ञा मुजब जिन मूर्त्तिकी स्तुति पूजा जिनवर समझ करते हैं इसवास्ते जो तू हठ रखता है तो हम तुझें पूछते है बाईस टोलेभीषम पथी प्रभातकी सामायकमें माहा विदेहवासी श्री सीमधर तीर्थंकरकू वदना करते हैं तब रस्तेमें वेगिणतीके घर पशूपखी अदमी पहाड नदिया दरखतकी आड सामने हैं तुमारा नमस्कार इण पदार्थोंकू होता है या सीमधर स्वामीकू जो कहोगे हमारा भाव उन परमेश्वरकी वदनाका है घर पहाडादिक वदनाका नहीं, वो केवल ज्ञानसें हमारा वदन स्तवन देखते हैं तो मित्र इसी तरेही हमारी पूजा स्तवना वदना उसी परमेश्वरकू है के जिसकी वो मूर्त्ति है केवल ज्ञान दर्शनसे भक्ति पूजा हमारी देखते हैं ( जबाब दूसरा ) तुमारे माने भये साधजीकू जब नमस्कार करते हो तो शरीरकू करते हो या जीवको कायाकू नमस्कार करते हो तब तो जीव पदार्थ जुदा है और साधूके जीवकू नमस्कार करोगे तो कायाकी आड है और पुद्गल द्रव्य जुदा है तब कहोगे काया साधूजीकी है तो विचारो मूर्त्तिभी जिनराजकी है (प्र०) अमोलख ऋषजी जैनतत्व नाम ग्रथमें लिखते हैं जिनराजकी भाव पूजा करणेसें सिद्धी है मगर मूर्त्तिकू पुष्प नैवद्य चढाणेमें क्या लाभ है (उ०) हे मित्र तो फेर साधू लोकोंकीभी भाव पूजा ही करणी चाहिये आहार औषधी वस्त्र पाटा वा जोट देते हो इसमें प्रत्यक्ष हिंसा है साधू दिसा जाता है पैसाब करता है दिसाकी भिष्टामें असक्षा जीव हलते चलते पचेंद्रीतक पैदा होते हैं, चोमासेमें मेहकी झडी जब मच जावै तब साधू पेसाब

करे पैसानकू रख छोडणेका हुकम नहीं भगवानकी आज्ञा नहीं तब वरसते मेहमें परठै उससें जलके असक्षा जीव नीलण फूलण आ श्री अनता जीवोंकी हिंसा होय ये हिंसा आहार पाणी देणेवालेकू लगै फेर साधुओंके अजीर्णादि रोग होकर वेइद्री कृमि शरीरमें पैदा हो जावे तो ये सब पाप आहार देणेवालेकों लगै तुमारे साधू मलीनता वहोत रखते हैं इसवास्ते जूलीख चमजू पैदा हो जाती है उस जीवोंके मरणेसें वस्त्र देणेवालेकू पाप लगै, इत्यादिक प्रत्यक्ष हिंसा दीख रही है तो फेर सावद्य द्रव्य पूजा छोडके निरवद्य वदना स्तवना भाव पूजाही क्यों नहीं किया करते हो (प्र०) एसा तुमनें वताया सो सब जीवोंका पैदा होणा और हिंसा होणा दीखता तो है मगर सूत्रोंमें साधुओंकों दान देणा लिखा है और सूत्रोंमें साधूओंकों दान देणेमे पाप नहीं लिखा है इसवास्ते देते हैं (उ०) तो हे मित्र तीर्थंकरकी मूर्त्तिपर पुष्प जल दीप धूप फल इत्यादिक जो अग पूजा अग पूजामें चढाया जाता है ये तो सब एकेंद्री अव्यक्त चेतन है इसमें तो तेरे साधोंने तेरेकू हिंसा वताकर छोडा दिया और आपके माल मसाला दूध घी वगेरे चार प्रकारके आहार देणेमें लाभ वताया भला तू कुछ बुद्धि वराता है या नहीं भगवत तीर्थंकरोंने फरमाया है एकेद्रीसें वेइद्रीके मारणेमें पाप जादा उससें तेइद्री चोरेंद्री पचेद्रीका क्रमसें जादा २ पाप है, विचारले तीर्थंकरकी द्रव्य पूजामें जादा पाप है या तेरे साधोको द्रव्य दान देणेमें जादा पाप है, तू कहता है सूत्रोंमें पाप साधूकू दान देणेमें नहीं वताया, देणेका हुकम लाभका कारण वताया तो हे मित्र वस समकामतै हो चूका अब हमकों तू किसीभी शास्त्रमें जिन

मूर्त्तिकी द्रव्य पूजा करणेमें हिंसा और पाप लिखा वतला देवे तो हम तुझें और तेरे मानें साधोंको सचे जिन धर्मके जाणकार महाव्रती समझें, तेरा कहा धर्म हम हमारे संवेग सनातन धर्मवालोंकों मजुर करा देवें और नहीं लिखा दिखावे तो तेरे मतकों झुठा समझ तूं और तेरे साधू सनातन सचाधर्म कबूल करे या नहीं इस वातका लेख दिखायेवाद तूं और तेरे गुरू अपने झुठी वातकू जलाजली देया नहीं, तू ये लेखकभी नहीं दिखा सकेगा जेसा मूकी दलीलसें जिन मूर्त्तिकी द्रव्य पूजामें तेनें हिंसा वताई तेसी हमनें भी मू की दलीलसें तेरे साधोंके आहार पाणीके दानमें पचेंद्री तकके जीवोंकी प्रत्यक्ष हिंसा सिद्ध कर कर वताई तू कहता है साधूकू दान देणेकी सूत्रोंमें आज्ञा है तो हे मित्र तीर्थंकरके मूर्त्तिकी द्रव्य पूजा करणेकीभी सूत्रोंमें श्रावगकू आज्ञा है उसमें लाभ उससें अधिक लाभ द्रव्य पूजा जिनमूर्त्तिकी समझ (प्र० ) साधुओंको दान देणा तुम भी तो मानेते हो और लाभका कारण वताते हो ( उ० ) हम तो पहले सम्यक्तकी करणीमें जिन मूर्त्तिकी द्रव्य भाव पूजा व्रतोंकी नींव याने जड वताते हैं और पोसेके पारणे साधुओंकों दान देणेवाले श्रावककू वारमा अतिथि संविभाग व्रत पैदा भया वताते हैं अन्यथा दान साधुओंकों देणेसें पुन्यानुबंधी पुन्य होता है एसा मानते हैं मगर विनापोसे दान देणेवाले गृहस्थकों वारमा व्रत होय एसा नहीं मानते ( जवाब दूसरा ) हे मित्र तू वतला इच्छावालेकू दान देणा श्रेष्ठ या इच्छा रहितकू दान देणा श्रेष्ट सकर्मीकू दान देणा श्रेष्ठ या अकर्मीकू देणा श्रेष्ठ इस वातकू समझ लेगा ` ''धुओंकी द्रव्य पूजा करणेसें आहारादिकसें तीर्थंकरकू

करै पैसानकू रख छोडणेका हुकम नहीं भगवानकी आज्ञा नहीं तब
वरसते मेहमें परठै उससें जलके असक्षा जीव नीलण फूलण आ श्री
अनता जीवोंकी हिंसा होय ये हिंसा आहार पाणी देणेवालेकू लगै
फेर साधुओंके अजीर्णादि रोग होकर बेइद्री कृमि शरीरमें पैदा हो
जावे तो ये सब पाप आहार देणेवालेकों लगै तुमारे साधू मलीनता
वहोत रखते हैं इसवास्ते जूलीख चमजूं पैदा हो जाती है उस जीवोंके
मरणेसें वस्त्र देणेवालेकू पाप लगै, इत्यादिक प्रत्यक्ष हिंसा दीख रही है
तो फेर सावद्य द्रव्य पूजा छोडके निरवद्य वंदना स्तवना भाव पूजाही
क्यों नहीं किया करते हो (प्र०) एसा तुमनें वताया सो सब जीवोंका
पैदा होणा और हिंसा होणा दीखता तो है मगर सूत्रोंमें साधुओंको
दान देणा लिखा है और सूत्रोंमें साधूओंकों दान देणेमे पाप नहीं
लिखा है इसवास्ते देते हैं (उ०) तो हे मित्र तीर्थंकरकी मूर्त्तिपर
पुष्प जल दीप धूप फल इत्यादिक जो अग पूजा अग्र पूजामें चढाया
जाता है ये तो सब एकेंद्री अव्यक्त चेतन है इसमें तो तेरे साधोंनें
तेरेकू हिंसा बताकर छोडा दिया और आपके माल मसाला दूध घी
वगेरे चार प्रकारकै आहार देणेमें लाभ बताया भला तू कुछ बुद्धि
धराता है या नहीं भगवत तीर्थंकरोंने फरमाया है एकेंद्रीसें बेइद्रीके
मारणेमें पाप जादा उससें तेइंद्री चोरेंद्री पचेद्रीका क्रमसें जादा २
पाप है, विचारलै तीर्थंकरकी द्रव्य पूजामें जादा पाप है या तेरे सा-
धोको द्रव्य दान देणेमें जादा पाप है, तू कहता है सूत्रोंमें पाप साधूकू
दान देणेमें नहीं बताया, देणेका हुकम लाभका कारण बताया तो हे
मित्र बस सनकामतै हो चूका अब हमकों तू किसीभी शास्त्रमें जिन

मूर्त्तिकी द्रव्य पूजा करणेमें हिंसा और पाप लिखा वतला देवें तो हम तुझें और तेरे मानें साधोंको सचे जिन धर्मके जाणकार महाव्रती समझें, तेरा कहा धर्म हम हमारे सवेग सनातन धर्मवालोंकों मजुर करा देवें और नहीं लिखा दिखावें तो तेरे मतकों झुठा समझ तू और तेरे साधू सनातन सचाधर्म कबूल करो या नहीं इस बातका लेख दिखायेबाद तू और तेरे गुरू अपने जुठी बातकू जलाजली दैया नहीं, तू ये लेखकमी नहीं दिखा सकेगा जेसा मूकी दलीलसें जिन मूर्त्तिकी द्रव्य पूजामें तेनें हिंसा बताई तेसी हमनें भी मू की दलीलसें तेरे साधोंके आहार पाणीके दानमें पचेंद्री तककै जीवोंकी प्रत्यक्ष हिंसा सिद्ध कर कर बताई तू कहता है साधूकू दान देणेकी सूत्रोंमे आज्ञा है तो हे मित्र तीर्थंकरके मूर्त्तिकी द्रव्य पूजा करणेकीमी सूत्रोंमें श्रावककू आज्ञा है उसमें लाभ उससें अधिक लाभ द्रव्य पूजा जिनमूर्त्तिकी समझ ( प्र० ) साधुओंको दान देणा तुम भी तो मानेते हो और लाभका कारण बताते हो ( उ० ) हम तो पहले सम्यक्तकी करणीमें जिन मूर्त्तिकी द्रव्य भाव पूजा व्रतोंकी नींव याने जड बताते हैं और पोसेके पारणे साधुओंकों दान देणेवाले श्रावककू बारमा अतिथि सविभाग व्रत पैदा भया बताते हैं अन्यथा दान साधुओंकों देणेसें पुन्यानुबधी पुन्य होता है एसा मानते हैं मगर विनापोसे दान देणेवाले गृहस्थकों बारमा व्रत होय एसा नहीं मानते ( जबाब दूसरा ) हे मित्र तू वतला इच्छावालेकू दान देणा श्रेष्ठ या इच्छा रहितकू दांन देणा श्रेष्ट सकर्मीकू दान देणा श्रेष्ठ या अकर्मीकू देणा श्रेष्ठ इस बातकूं समझ लेगा तो सा... पूजा करणेसें आहारादिकसें तीर्थंकरकू

दान देणा द्रव्य पूजाकी वख्त अतीव श्रेष्ठ समझ लेगा उचित भक्तीकी जाती है निसीथ सूत्रमें लिखा है जिन मूर्त्तीकी पूजामें लाभ ज्ञाता रायपसेणी जीवाभिगम महाकल्प इत्यादि सूत्रोंके आज्ञा मुजब (प्र०) तीर्थोंमें श्रावग लोक साधू लोक जाते हैं ये भी किसी ३२ सूत्रोंमें लिखावता सकते हो ( उ० ) देख प्रथम तो ज्ञाता सूत्रमें था वचा पुत्र सुकशेलक अध्ययनमें शत्रुजय पहाडपर मुक्ति जाणा वताया कर्म शत्रुओंका जीतणेवाला इसवास्ते इस पहाडकू तीर्थंकरोंनें शत्रुजय सूत्रमें फुरमाया तीर्थंकरोंनें इस पहाडका जेसा गुण केवल ज्ञानद्वारा देखा वेसाही नाम दिया है भगवतीमें जघाचारण विद्याचारण तीर्थ वदना करणे जाते हैं सो तुम सब सुण रखा है तेरे मतका निश्चकर्मा इसी वातपर उलटी परूपणा करीथी लूकेनें, ये तीर्थों जाणेकी आज्ञा तेरे माने भये सूत्रमें मोजद है फेर देख भद्रबाहू स्वामी निर्युक्तीमें ये गाथा लिखी है ( गाथा ) जम्मंदिरकानाण तित्थयराण महाणुभावाण जत्थयकिरनिव्वाण आगाढ दसण होई १ ( अर्थ ) जन्म दीक्षा ज्ञान तीर्थंकर महानुभावोंका भया जिस जगे निश्चय करके निर्वाण भया उस भूमीके स्पर्शनसे सम्यक्त वडा मजवूत दृढ होता है एसा लिखा है और आचाराग सूत्र दुसरा श्रुतस्कधके अतकी तीसरी गाथामें इतने तीर्थ लिखे हैं ( गाथा ) जम्माभिसेय निक्खमण चरणत्ताणुप्पसाय निव्वाणो दियलोयभवणमदिर नदीसरव्वोमनयरेसु १ अट्ठावयउज्जते गयगायमएअ,धम्मचक्केय पासरहावत्तणय चमरुप्पायच वदामि २ ( अर्थ ) ज० जन्माभिषेक भूमी नि० दीक्षालीसो भूमी च० चारित्रका अनुप्रसाद यानें जिस जगे केवल ज्ञान उपजासो भूमी नि०

निर्वाणयाने जहांसें मुक्ति गये सो भूमी दि० देवलोकके सिद्धायतन भ० भुवन पतियोंके भुवनकै सिद्धायतन म० मेरू पहाडके सिद्धायतन न० नदीसर द्वीपकै सिद्धायतन व्यो० व्योम नगर कहते जोतपी देवतोंकै विमानोकै सिद्धायतन १ अ० अष्टापद उ० गिरनार ग० गजपद तीर्थ ध० धर्म्मचक्रतीर्थ पा० पार्श्वनाथका सर्व तीर्थ र० रथावर्त्त तीर्थ च० जिस जगेमें चमरेंद्र उचा गया सुसमार पुरी नगरी माहावीर काउसग्गमें रहे सो तीर्थ व० वदना करताहू, अब हे मित्र तीर्थकरोकी वाणीरूप आचाराग सूत्र मानता है तो फेर उसमे लिखे इतने तीर्थोंकी वदना कबूल क्यों नहीं करता, (प्र० ) आप लोक महा निसीथ सूत्रमें मदिर कराणेका और द्रव्य पूजा करणेका हुकम वताते हो और हमारे अमोलख ऋषिजी जैनतत्वग्रथमें लिखते हैं महानिशीथ सूत्रका पत्राकट गया था सो आठ आचार्योंनें मिलकै फैर लिखा है इसवास्ते माननेमे सका है ( उ० ) हे मित्र आचार्योंका लिखा महानिशीथ सूत्र है तो ३२ सूत्र किसनें लिखा है फेर इनोको क्यो मानता है क्या इन ३२ सोंके ऊपर गणधरजीकी मोहर लगी है और सूत्रोंपर नही है तेरे तो द्वेष जिन मदिरका है सो इस सूत्रमे प्रगटपणें कराणेका हुकम लिखा है ये हुकम दुखता है इस सूत्रमें तो है सो है ही मगर नदी सूत्रमें लिखे भये जो सूत्रपयन्ने विद्यमान है उनोमे प्रायें मदिर मूर्त्तिकी भक्ती बहोत जगे लिखी है सो तो हम लिखतेई जाते है, पचागी जैनेंद्र व्याकरण तथा कोसोंके प्रमाणसे जो जो आचार्याने सूत्रोंकी लिखी उसमें भी मदिर मूर्त्तियोंका वर्णन भक्ती करणी लिखी है, वैसाही सना— मानते हैं ये पंचागी तीर्थ-

कर गणधरोंकी परपरागत प्रनाली सेंत्रणी है इसवास्ते महानिसीथके लिखणेवाले आचार्य आत्मार्थी गीतार्थ थे उनोंनें अपणी मन कल्पना कुछभी नहीं लिखी है उस महानिसीतमें उन आचार्योंनें लिख दिया है जो पन्नेकटणेके सबब पाठ चला गया है सो हमनें नहीं लिखा जो मिला सो लिखा इस वातसें सबूत हो चूकाकी गया सो सबध गया मिला सो लिखा इय आठ आचार्य क्या लिखते हैं तुम विचारो जैनियोंके सभी सूत्रोंका यही हाल वणा है इस वखत जो इग्यारे अग है तुम वतलानो जैसा गणधरजीनें रचा था उतनाही है याकम याने १८००० पद आचाराग ३६००० पद सुगडाग एसे ठाणदूने थे सो जितना आचार्योंको मिला सो लिखा इस वखत आचाराग २५ सय श्लोक है इसतरें सब सूत्र जाते रहे जो कुछ याद रहा सो लिख लिया तो तुम माहानिसीत माननेंमें सका करते हो तो फिर इग्यारे अग माननेंमें सका क्यों नहीं करते इसवास्ते तो दिगाबरी कहते हैं नाम तो इग्यारे अगोंका येही है मगर वो परमार्थ श्वेताबरोंके माने सूत्रोंमें नहीं इसवास्ते हम नहीं मानते तो हे मित्र उनोंके कहणेसें न इग्यारे अग झूठा केहा जावे न तुमारे कहणेसें माहानिसीथ वगेरे वाकीके सूत्र झूठे हो सकते हा इतना तो जरूर है समुद्र जेसा इग्यारे अग था सो लोटेमें समावे जितना रह गया मगर जल तो उसी स्याद्वादरूप द्वादसागीका है इसवास्ते महानिशीथ सूत्र जो इस वखत कायम है सो वाकीके सूत्रोंकी तरें अक्षर २ सत्य है तुमारी तरे कट्टर पक्षपातीवो आठ आचार्य नहीं थे सो मनोक्त कुछ मिलाके लिखा है भला तुम वता सकते हो ये आठ आचार्योंनें महानिशीथकू दूसरी वेर लिखा

उनोंकों कितने वर्षमया सो तो तुम नहीं बता सकते लेकिन् हम बताते हैं जिसकों लिखे चोदेसे वर्ष होगया वो आचार्य झुठे तो तेरे मत निकालणे वाले दोसे चारमे वर्षके लूका और लवजी सचेतेनें किम ज्ञानसें समझा समुद्र जेमे बुद्धीके धारक आचार्योंकों जिन प्रतिमासें द्वेषकर झुठा समझणा ये केसा सम्यक्त होगा सो बुद्धिवान समझ लेंगें एक अक्षरमी जिनवचनसें विरुद्ध परूपै तो अनत ससार रुलै तो क्या वो आठ आचार्योंकों परभवका डर नहींथा सो मनोक्त बात सूत्रमें डालते ये महिमा तुमारे मतमें तो हमने प्रत्यक्ष देखी है भगवती सूत्रके पहले पदका अर्थ पार्श्वचद्रसूरि नें लिखा है नमस्कार था ओ ब्राह्मी लिपी जे अक्षर थापना रूप, इस पदका अर्थ अब ढूंढक तेरा पथियोंकी लिखी पोथीमें देखलो कुछका कुछ व्याकरण विरुद्ध लिखा है जती आचार्य तो जैनधर्मके धायक थे जिनोंकी बदोलत ही जैनधर्म चलरहा है मदिर मूर्तिका दाखला महा निसीथ सूत्रमें क्या लिखा है बलके भगवती सूत्रमें भी जधा विद्याचारणके अधिकारमें शाश्वत चैत्यकी बदना करकै वो लद्धिवंत अणगार असाश्वत चैत्य श्रावक लोकोंकै कराये भये की वदना करे वो पाठ एसा है ( इह मागछति इह चेइयाइ वदई इत्यादि ॥ ( अर्थ ) इहां आवै, इहाकै चैत्योंकी बदना करै, जरा विचार करो, इहा तो साश्वत चैत्य है नहीं, जो तुम ज्ञानकी वंदना कहोगे तो वो इहा क्या अपूर्व चीज देखी नहींथी, सो पीछा आकै देखकर अचरजपायकै वदना करै, ज्ञान अर्थ किसीतरे चैत्यशब्दका होताहीं नहीं, व्याकरणकीं रूसैं, क्योंके ज्ञानकी वदनामें एक वचन होता है, जेमें नाणं

वंदइ, एमा होता है, और इहा तो चेइयाइ वदइ, एमा पाठ है सो बहु वचन है, चैत्यानिवदति, ये द्वितीया विभक्ती चैत्यशब्दका बहु वचन है तुमारे गुरू तो व्याकरण नाम जरूर सुण रखा है लेकिन् तुमारे गुरूका वचन सच है या सनातन धर्मवालोका किसी भी निरापेक्षी व्याकरण पढेसें अर्थ कराकर सुणतोलो, केवलज्ञान एक है ज्ञानका वदन लब्धि धारी करते तो एक वचन गणधर देवजी धरते मगर जिनमूर्त्तिया अनेक है इसवास्ते चैत्यानि बहु वचन धरा है हठ छोडो जिन आज्ञामानो जादा क्या लिखें किसी भी संस्कृत या प्राकृतकोसमें ज्ञानका नाम चैत्य लिखा नहीं तो फेर तुमारी कल्पना कोण बुद्धिवान मान सकता है व्याकरण पढा कोस पढामया तुमारा कहा मया अनर्थ कभी मानेगा नहीं और भगवाननें प्रश्न व्याकरण सूत्रमें फुर माया है जो व्याकरण विनापढे सूत्र पढके लोकोंकों उप-देसदे वो मृषावाद बोलणेवाला होता है ( काल्लतिय वयणतिय ) इत्यादिक पाठ प्रश्न व्याकरण सूत्रमें लिखा देखलो अब तेरे साध उपदेशक तीर्थ करके हुकम मुजब मृषावादी है एसोंकेवचन बुद्धिमांन नहीं मानसकतै (प्र०) तीर्थंकर भगवाननें चार धर्म फुर माया दान १ शील २ तप ३ भावना ४ इण चारोंमें मूर्तिपूजा तो नहीं आई (उ०) हे मित्र जिन मूर्त्तिपूजामें चारों ही धर्म मौजूद है सो तू समझ, प्रथम तो सुपात्रदानके दो भेद है अकर्म्मी सुपात्रदान १ और सकर्म्मी सुपात्रदान २ पात्र भी दोतरे है रत्नपात्र १ स्वर्णपात्र २ श्रीतीर्थंकर सिद्ध अकर्मी रत्नपात्र है आसातृष्णारहित है उनोंकों उत्तम द्रव्य अर्पण करणा सो अकर्मी सुपात्रदान है १ दुसरे सकर्मी

सुपात्र स्वर्णपात्र साधू, क्यो के साधूके आठौं कर्म बाकी है कर्म तोडणेके उद्यममें लगे हैं, लेस्या भी छव है, इसवास्ते क्षुधा वेदनी मिटाणे शीत परी सहादि मिटाणे अनेक चीजोंके आस्यावत है, तीर्थंकर केवली तथा सिद्धोंके मुकावले छद्मस्थ साधू तुछ गुणधारीके दान देणेमें पुन्यानुबधी पुन्य वगेरे लाभका कारण जाण गृहस्थदान देता मुक्तीका कारण मानता है तो इछारहित परमेश्वर अकर्मीके सन्मुष उत्तम द्रव्य अर्पण करणेसें अष्टसिद्धि नवनिद्धि तथा मुक्तिपद मिलै इसमें तो सकाही क्या है सो राजनीतीमें लिखा है (श्लोक) देहीतिवाक्य वचनेषु नेष्ट, नास्तीतिवाक्य तत कनिष्ट, गृहाणवाक्य वचनेपुराजा, नेच्छामिवाक्य राजाधिराज १ (अर्थ) दे कहणा नीचावचन नहीं कहै नीच निराठ, लोकहणा राजा वचन, नहींचाहसाम्राट १ इसवास्ते आसा इच्छारहित भगवान सिरोमणी सुपात्र है इसवास्ते तीर्थंकरकी मूर्त्तिकी द्रव्यपूजामें दानधर्म भया १ पाचों इद्रियोंका वस करणा सो शीलधर्म है सो द्रव्यपूजा भावयुक्त जब गृहस्थ करता है तब इद्रिया पाचो सबर भावमें आजाती है इसतरे शीलधर्म भया २ तपका १२ भेद छबाह्य छअभ्यतर सो जिनमूर्तिकी पूजाकी वखत चारों आहारका त्याग रहता है ये तो बाह्यतप और अरिहत सिद्धोंका विनय वेयावच्च ध्यान इसतरे द्रव्यभावयुक्त पूजामें अभ्यतर तप भया ३ शुभभावना आती है तभी तो श्रावक लाखो क्रोडों रुपये परमार्थमें लगाया और लगाते हैं राजा कुमारपाल राजा सम्प्रति सवा-लाख जिनमदिर क्रोडोंमूर्त्तियां भरवाई वस्तुपाल तेजपाल विमलमत्री आबूपरमदिर कराया एक मदिरकों बारे क्रोड तेपनलाख सोनईये दुसरे

मदिरकों सातक्रोड ५२ लाख मोनइये लगाये विद्यमान समयमें
श्रीमालबदरीदासजी झवरी कलकत्तेमें लाखों रुपे लगाकर जिनमदिर
बणवाया है और सुजाणगढमें पनेचदजीसिंघी अढाईलाख रुपे लगाकर
जिनमदिर बणारहा है और हजारों श्रावक बणवा रहे हैं इस बखत नि
हालचद पूनमचदकेपुत्र फूलचदजी गोलछा फलोधीवाला जीर्णोद्धार ओ
सियाके मदिरका करवारहा है अपने कुटुबके अर्थ मकान बणाणा सो
स्वार्थ आरमका हेतू आश्रव है, और जिनमदिर कराणा परमार्थ समझ
तीर्थंकर सिद्धोंकीविनय वेयावच्च रूप शुभभावनासें जो श्रावक जिन
मदिर कराता है उसकू निर्जरा होती है बारमें देवलोकका सुखभोग
पीछे जन्ममरणसें छूटता है महानिसीथ सूत्रमें लिखा है, श्रावग द्रव्य
पूजा स्नात्र करती बखत तीर्थंकरोंके पाच कल्याणकका स्वरूप भावना
भाता है इसवास्ते द्रव्यपूजामें भावना धर्म भया ४ (प्र०) तीर्थंकरकी
मूर्त्तिकों जब तीर्थंकर जेसी मानते हो तो तीर्थंकर तो स्नान विलेपन
पुष्प धूपादिक पदार्थ तेसें गहणा वस्त्रादिके त्यागीथे तो फिर तुम वे
ऐसे पदार्थ चढाकर त्यागीको भोगी क्यों बणाते हो द्रव्यपूजा करणे
वालेकों पाप होता है जेसें कोई पच महाव्रतधारी जैनसाधूकों कचे
जलसें स्नान करवावे पूर्वोक्त गहणा पुष्प चढावे तो उसकों धर्म केसें
होसके इस न्यायसें द्रव्य पूजा करणी वाजब नहीं (उ०) हे मित्र
एसी २ बातें बणाकर तो तेरे मतावलबियोंनें विचारे अणपढ सनातन
धर्मवालेकों सत्यधर्मसें भृष्टकरदिया समझदार तुमारे पजेमें नहीं
आते हम तुझे पूछते हैं पूजाके योग्य त्यागी होता है या भोगी तुझे
कहणा होगा के त्यागी अर्हत शब्दका अर्थ व्याकरणसें एसा होता है

एसा मालम देता है एसा समवसरण प्रकरण तथा तत्वार्थसूत्रकी टीका समवायागकी टीकामें लिखा है (प्र०) ये बात हम नहीं मानते हमारे साध कहते हैं भगवानकै अतिशयसें चार मुख दिखता है मगर तीन तरफ मूर्त्ति नहीं (उ०) तुमारे साध मनमें आवे ज्यों ही गप्प मारदेते हैं किस सूत्र ग्रथमें ये बात लिखी है और हमतो शास्त्रोंके प्रमाणसें लिखा है तुमारी मूकी दलील अणपढ लोक मानेगा बुद्धिमान पडित प्रमाणीक शास्त्रोंका लेख मजूर करेगा सनातन धर्म वालोंसें मदिर बाबत सवाल पूछते हो तब तो कहते हो ३२ सूत्रमेंका प्रमाण लिखणा और तुम जो अण घड गप्पहकाल देते हो अणदीठी अणसुणी उसका ठोडनठिकाणा, बतलावो किस सूत्रमें लिखा है तीर्थकरके पास तीन तरफ मूर्ति नहीं होती समवसरणमें फकत यूही चार मुख दिखता है, बतलाणा कहासें होय जो दलीलसो सब कल्पित गपोडे, हमने प्रमाण लिखा तत्वार्थ सूत्रकी टीकाका, सोसमत भद्राचार्य दोहजार वर्षके करीबकी बणाईहै सो सच है या तेरे साधोंकी अणघड गप्प, फेर सुण भगवान चलते हैं उसबखत सोनेके नव कमल चक्र फिरते जिमपर प्रभु पावधरकै चलते हैं सुगध हवा सुगध जलका छिडकाव अनेक पुण्यवत पुरुषोंके लायक अनेक पदार्थ सुखकारी प्रगट होते हैं अब तू बतला इतनें पदार्थोंका सहवास करते हैं आप नियमान तीर्थकर जब तों उनोका त्यागी पणा गया नहीं और कर्म लगा नहीं और जो जो देवतोंने इत्यादिककामोंकों करते तीर्थ करकी भक्ती करी उनोंनें सुकृत लाभसें पूर्वकृत खोटे कर्म खपाये मुक्तिका बीज बोया तो फेर मुक्त परमेश्वर हमारी की भई द्रव्य पूजासें तीर्थ-

करकों भोगी बणाणा कहते तुझें लज्या नहीं आती है तू द्रव्यपूजा करणेवालेकू पापी बतलाता है या एसी उत्सूत्र प्ररूपणा कर लोकोंकों सच धर्मसें भृष्टकर तुम पापी ठहरते हो जो गृहस्थ अजाण होता है वोभ्रमपाकर तुमा रे झूठवचनकों सच मान लेता है

और साधूपर कचा जल डालणेका दृष्टांत जो तेनें दिया सो अरिहंत सिद्ध परमेश्वरमें घटै नहीं क्योंके साधू सकर्म्मी छलेस्या आठो कर्मवाला होता है इस कर्मोंको क्षय करणे घर छोडते है इसवास्ते जीव सयुक्त पदार्थके स्पर्शसें उन २ जीवोंकी दया नहीं रहणेके सबबनये कर्म बंध जाते हैं लेकिन् तीर्थ करकें तो चारों घन घाती कर्म क्षय होगया कर्मोंका बीज जो मोहनीकर्म सो जलगया सो नयेकर्म बिलकुल बंधेही नहीं तीर्थकर केवलीके २५ क्रियामेंसें एक इर्यावहीयानें रस्ते चलणेकी क्रिया पहले समेंमें लगे दुसरे समेमें जाणै तीसरे समेमें क्षय करदेवै तीर्थकर केवलीकों कोई भी नये कर्म लगे नहीं एसा पन्नवणा भगवती आदी आगम कहता है और तेरे हिसाब तो तीर्थकरको नयें कर्म बधणा तू मानता है इसवास्ते तीर्थकर पूजाकें योग्य है त्यागीकें भोगी नहीं होसकते (प्र०) वो प्रातिहार्य सब अचित्त सोने रत्नके होते हैं इसवास्ते तीर्थ करकू पाप लगे नहीं (उ०) हे मित्रसूत्रोंसें सुणा है कचा सोना सचित्त है और अगारपर गरम किया सोना अचित्त होता है तो तुमारे साधजीकू सोनेका सिंघासणपर बैठाकर गहणा पहिरावो तो दोष लगे या नहीं क्योके तुम कहते हो अचित्त सोने रत्नकै सहवासमें कर्म नहीं बधते हैं तो फिर साधूकू कर्म कैसें लगेगा (प्र०) साधूका व्यवहार नहीं दुसरे पचमहाव्रत उच्चरते इन सबोंका त्याग करदिया है इसवास्ते (उ०) हेमित्र सोना रत्न अचित्तसें

भी कर्म बधता है और पापकारी चीज समझी तभी तो साधुओंनें इनोंकों त्यागा तो हे मित्र तुम बतलावो तीर्थंकर परमात्मानें पचमहाव्रत उचरा जब इन २ प्रातिहार्यादि पदार्थोंका त्याग कराथा या नहीं जो कियाथा तो सोनारत्नका सहवास कैसे करा इसवास्ते हे मित्र छद्मस्थ सकर्मी साधूकी और केवली भगवानकी विधी एक नहीं है इसवास्ते कर्मरहित भगवान द्रव्यभाव दोनों पूजाके योग्य है और करणेवालेके कर्मोकी निर्जरा होय वेदांत भी ब्रह्मज्ञान प्रगटे बाद कर्म लगणा नहीं मानता ब्रह्म और केवल एकही वस्तु है मुक्ति गये परमेश्वर आठों कर्मोंसें रहित है और उनोंकी मूर्त्ति है कहो भोगी केसें बणे (प्र०) तीर्थंकर परमात्माके देवता जो जो प्रातिहार्य वगेरे रचते हैं वो सब तीर्थंकरके इच्छा विगर होते हैं इसवास्ते उन २ पदार्थोंके सेवणेसें तीर्थंकरकों कर्म लगे नहीं (उ०) हे मित्र इच्छा विगर सेवते हैं एसा सिद्ध नहीं होता क्यो कै द्रव्य मनतो केवलीके होताइ है पूर्वजन्ममें अरिहत सिद्ध वगेरें वीस पदकी भक्ति वेयावचकी आराधनासें उपार्जन किया तीर्थंकर पदकानिकाचित पुन्य सो विगर भोगे मुक्ति केसें होय इसवास्ते प्रातिहार्य समवसरण चौतीस अतिसय पैंतीस गुणवाणीके ये सब योगकी साधनासें होते है इनोंका सहवास करते पूर्व पुन्यकों निर्जराते है तू कहता है इच्छा विगर सहवास करते हैं, एसा नहीं है, इच्छा नहीं होती तो, सिंघासनपर नहीं बैठतें, जमीनपर बैठजातें, वीसहजार पैडी चढ समवसरणमें केसें जातें, सोनेंके नव कमलोंपर पाव धरकें केसें चलतें, मगर निकाचित पुन्य भोगणाही होता है भगवान कहकर देवतोंको प्रातिहार्यादि

